से भिन्नता उत्पन्न हो जाती है। अनेक स्थानीय घटनाओं का पुट उसमें मिल जाने से उसकी ऐतिहासिकता में भी अन्तर पड़ जाता है। भिन्न-भिन्न भाषाभाषियों के द्वारा प्रयुक्त होने पर इसके विभिन्न पाठ तैयार हो जाते हैं। ऐसी दशा में उस मूल गीत का रूप इतना परिवर्तित और परिवर्धित हो जाता है कि मूल लेखक के लिये भी उसे पहचानना कठिन हो जाता है।

आल्हा का मूल लेखक जगनिक था, जिसने हिन्दी की बुन्देलखंडी बोली में अपनी अमर कृति की रचना की थी। इस ग्रंथ में आल्हा औ' ऊदल के पराक्रम का वर्णन था। किस प्रकार इन वीर बाँकुड़ों ने अपनी माता की आज्ञा मानकर देश प्रेम के कारण परम प्रतापी राजा पृथ्वीराज का सामना किया था, यही जगनिक का मुख्य वर्णन विषय था। जगनिक की यह कृति बहुत बड़ी नहीं थी। परन्तु आजकल जो "आल्हा" उपलब्ध होता है उसका आकार "जगनिक" के आल्ह खंड से कई गुना बड़ा है तथा इसमें ऐसी अनेक घटनायें पीछे से जोड़ दी गई हैं जिनका मूल "आल्हखंड" में वर्णन नहीं था। जगनिक ने मूल ग्रंथ बुन्देलखंडी में ही लिखा था, परन्तु उत्तरी भारत में आल्हा के सर्वत्र प्रचार होने के कारण इसके अनेक पाठ मिलते हैं, जिनमें कन्नौजी, बुन्देलखंडी और भोजपुरी प्रसिद्ध हैं। कन्नौजी और भोजपुरी पाठ तो प्रकाशित भी हो गया है। संभव है आल्हा के ब्रज एवं अवधी पाठ भी विद्यमान हों। इस प्रकार आजकल जो "आल्हा" उपलब्ध होता है, उसके पाठ विभिन्न बोलियों में भिन्न-भिन्न हैं और उसकी घटनाओं में भी बहुत कुछ अन्तर है। राजा गोपीचन्द के गीत में भी यही बात पाई जाती है। गोपीचन्द के जो गीत भोजपुरी में मिलते हैं वे बंगला गीतों से पृथक् हैं। घटनाओं में भी भिन्नता है। कहने का सारांश यह है कि लोक गाथा का कोई मूल एवं प्रमाणिक पाठ नहीं होता। यह जनता की मौलिक सम्पत्ति है। अतः इसमें परिवर्तन एव परिवर्तन होना नितान्त स्वाभाविक है। इस विषय में प्रोफेसर कीट्रीज का मत कितना ठीक एवं समुचित है। वे लिखते हैं कि इससे यह निष्कर्ष निकलता है कि किसी वास्तविक लोकप्रिय गाथा का कोई निश्चित एवं अन्तिम रूप नहीं हो सकता। कोई प्रामाणिक पाठ नहीं हो सकता। उसके विभिन्न पाठ हो सकते हैं परन्तु केवल एक ही पाठ नहीं हो सकता।"[1]

## ३ संगीत का अभिन्न साहचर्य

संगीत और गाथा का अभिन्न साहचर्य है। सच तो यह है कि कि संगीत के बिना किसी गाथा के सुनने में आनन्द ही नहीं आता। अंग्रेजी के बैलेड शब्द की व्युत्पत्ति लैटिन भाषा के "बैलारे" धातु से मानी जाती है जिसका अर्थ नाचना होता है। अतः बैलेड का मूल अभिप्रय उस गीत से है जिसे किसी नर्तकी मंडली के लोग साथ-साथ "कोरस" में गाते हैं। प्राचीन काल में यूरोपीय देशों में चारणों के द्वारा, जिन्हें मिन्स्ट्रल कहते थे, ढोल अथवा सितार बजाकर "बैलेड" गाने का वर्णन मिलता है। डा० चाइल्ड और विशप पर्सी ने ऐसे चारणों का विशेष रूप से उल्लेख किया है। डा० चाइल्ड ने तो इन चारणों के द्वारा गाये जाने के कारण से ही कुछ गीतों को "मिन्स्ट्रल बैलेड" के नाम अभिहित किया है।

१. "इट फौलोज दैट ए जेम्युअलो पापुलर बैलेड कैन हैव नो फिक्सड ऐण्ड फाइनल फौर्म, नो सोल आथेण्टिक वर्शन. देयर आर टेक्सट्स वट देयर इजं नो टेक्सट." इङ्गलिश एण्ड स्काटिश पापुलर बैलेड्स पेज १८.

भारतवर्ष में भी गाथा और संगीत का अभिन्न संबंध दीख पड़ता है। वर्षा के दिनों में आल्हा गाने की बड़ी प्रथा है। अल्हैत जब आल्हा गाने के लिए तैयार होता है तब वह अपने में ढोल बाँध लेता है और उसे बजाकर आल्हा गाता है। आल्हा के गाने की गति ज्यों-ज्यों तीव्र होती जाती है ढोल बजाने की गति में भी वैसा ही परिवर्तन होता जाता है और गाने के पराकाष्ठा ( क्लाइमेक्स ) पर पहुँचने पर ढोल इतने तार स्वर बजने लगता है।

गोरखपन्थी साधु जो जोगी के नाम से प्रसिद्ध हैं प्रायः गोपीचन्द और भरथरी के गीत गाते हुए पाये जाते हैं गीत गाते समय वे सांरगी को बजाते हैं। उनकी मधुर वाणी सांरगी की मधुरता में मिलकर बड़ा आनन्द देती है। सांरगी उनका अनन्य साधन है। संभवतः उसके बिना उसकी स्वर लहरी में कम्पन ही न उत्पन्न हो।

गीत और संगीत का संबंध इतना घनिष्ट है कि देहतों में जहाँ कोई भी वाद्य यन्त्र उपलब्ध नहीं होता वहाँ स्त्रियाँ काठ के कठौते को उलट कर लाठी के हूरे से उसकी पीठ को रगड़ती हैं जिससे एक विचित्र प्रकार की संगीत ध्वनि उत्पन्न होती है। जहाँ यह भी उपलब्ध नहीं है वहाँ करतल ध्वनि समय-समय पर तागी बजाकर वाद्ययन्त्र का काम चला लेती हैं। लोक गीत सामूहिक रूप कोरस में गाये जाने से विशेष आनन्द देते हैं। यह बात भी उनकी संगीतात्मक प्रवृत्ति की ओर संकेत करती है। इस प्रकार लोक गीत एवं लोक गाथाओं का संगीत से अविच्छिन्न सम्बन्ध है।

## ४. स्थानीयता का पुट

लोक गाथाओं में स्थानीयता का पुट विशेष रूप से पाया जाता है। इनमें भले ही राजा, रानी और जमींदारों एवं रईसों का वर्णन हो फिर भी ये स्थानीयता की गंध को लिये हुए रहते हैं। यदि कोई गाथा भोजपुरी प्रदेश में गाई जाती है तो प्रादेशिकता का रंग उसमें अवश्य विद्यमान रहेगा। कहीं-कहीं स्थानीय ऐतिहासिक घटनाओं का उल्लेख के राजा" का बारम्बार उल्लेख पाया जाता है। बलिया जिले में हलदी एक गाँव है। इसी प्रकार से बिहार प्रान्त में गाये जाने गीतों में अमर सिंह का उल्लेख पाया जाता है।

## ५. मौखिक हैं लिपिबद्ध नहीं

लोक-गाथायें चिरकाल से मौखिक परम्परा के रूप में चली आ रही हैं। जिस प्रकार प्राचीन काल में वेद मौखिक रूप में गुरु-शिष्य की परम्परा से चले आते थे। गुरु अपने विद्यार्थियों पढ़ाता था और ये शिष्य पुनः अपने शिष्यों को पढ़ाते थे। इसी प्रकार इन गाथाओं की भी परम्परा समझनी चाहिये। एक गवैया किसी गाने को गाता है, उससे दूसरा गवैया गाना सीख लेता है और फिर उससे तीसरा सीखता है। इस प्रकार यह परम्परा अक्षुण्ण रूप से चलती रहती है। इन गवैयों में भी, जिनका प्रधान काम गाना गाकर भिक्षा की योजना करनी हैं, गुरु शिष्य परम्परा पाई है। गाँवों में बूढ़ी माता या दादियाँ अपनी पुत्री और पौत्रियों को गीत सिखलाती हैं जिससे मौका पड़ने

१. डॉ० उपाध्याय : भो० ग्रा० गी० भाग १.

पर उनके काम आवे। इस प्रकार इन गीतों की परम्परा सदा चालू रहती है। ये गीत लिपिबद्ध नहीं किये जाते। फ्रैंक सजविक का मत है कि इन गीतों को लिखना इन्हें मृत्यु के मुख में डालना है। फ्रेंच लोग कहते हैं कि गाथा तभी तक जीवित रह सकती है जब तक यह मौखिक साहित्य के रूप में है।[1]

सिजिविक का मत वास्तव में यथार्थ है। जब हम किसी लोक गाथा को लिपि-बद्ध कर लेते हैं तो उसकी बाढ़ मारी जाती है। उसकी वृद्धि आगे नहीं होने पाती। वह तभी तक बढ़ सकेगा जब तक वह अक्षरों के शिकंजे में नहीं कस दिया जाता। यही कारण है कि आज आल्हा और लोरकी की प्राचीन हस्तलिखित प्रतियाँ उपलब्ध नहीं हैं। यद्यपि लोक गाथाओं के अनुसन्धान कर्त्ताओं के लिये यह दुर्भाग्य की बात है परन्तु अन्य दृष्टि से यह लाभप्रद ही सिद्ध हुआ है। यदि आल्हा या विजयमल लिपि-बद्ध कर लिये गये होते तो आज उसके जो विभिन्न पाठ (वरसंस) देखने को मिलते हैं वे न प्राप्त होते। गाथाओं के कलेवरों में यह वृद्धि उनके जीवित और जनप्रिय होने का प्रमाण है। आल्हा की ही भाँति गोपीचंद गीत के तीन पाठ भोजपुरी, मगही और बंगला उपलब्ध होते हैं[2]। इस प्रकार लोक गीतों की परम्परा सदा से मौखिक रही है।

## ६. उपदेशात्मक प्रवृत्ति का अभाव

लोक गाथाओं में उपदेश देने अथवा नीति बतलाने की मनोवृत्ति का नितांत अभाव रहता है। उनका प्रधान उद्देश्य कथानक का प्रवाह रहता है। लोरकी, विजयमल और आल्हा की गाथाओं में देश भक्ति, माता की आज्ञा का पालन, साहस, शौर्य और प्रेम के अनेक ऐसे प्रसंग मिलते हैं जिनसे उपदेश वा शिक्षा ली जा सकती है। परंतु इन गीतों के रचयिता की प्रवृत्ति इस ओर नहीं थी। कुसुमदेवी और भगवती की गाथाओं से उनके अलौकिक तथा पवित्र आचरण से हमें बहुमूल्य शिक्षा प्राप्त होती है परंतु उनमें उपदेशात्मक प्रवृत्ति का अभाव है।

## ७. अलंकृत शैली का अभाव

लोक गाथाओं में अलंकृत शैली का नितांत अभाव रहता है। अलंकृत कविता किसी कलाकार कवि के द्वारा लिखी जाती है जो अपनी रचना को सुरक्षित बनाने के लिये विभिन्न अलंकार, छंद, रस और कल्नना को उसमें अवतारणा करता है। वह अपनी कृति में अलंकारों की योजना करता है और उसे किसी विशिष्ट छंद के साँचे में ढालने के लिये उसमें काट-छाँट भी करता है। ऐसी कविता को अलंकृत कविता (पोइट्री आफ आर्ट) कहते हैं जो प्रयासपूर्वक लिखी जाती है। परंतु गाथाएँ जनता की कविता (पोइट्र आफ फोक) कही जाती हैं, इससे बिल्कुल पृथक् है। इसमें एक स्वाभाविक प्रवाह रहता है जो सर्वत्र समान रूप से पाया जाता है। लोक गीतों और गाथाओं की उपमा यदि

१. इन दि एक्ट आफ राइटिंग ईच वन डाउन, यू मस्ट रमेम्बर दैट यू आर हेल्पिंग टू किल दैट बैलेड. "विदम वीलिटेयर पर औरा" इज दि लाइफ आफ ए बैलेड. इट रीमेंस व्हाट दि फ्रेंच, विथ ए चार्मिंग कनफ्यूजन आफ आइडियाज, काल "ओरल लिटरेचर" दि बैलेड पेज ३१. २. डा० ग्रियर्सनः ज० ए० सो० बं० भाग ५४ (१८८५) पार्ट १.
थ वर्शन्स ओफ दि सौंग आफ गोपीचंद।

स्वच्छ सरिता से दी जाय तो कुछ अत्युक्ति न होगी। जिस प्रकार सरिता का जल अविच्छिन्न रूप से बिना प्रयास के निरन्तर बहता रहता है, उसी प्रकार लोक-गाथाओं की भावधारा समान रूप से चला करती है। इसमें प्रयत्न पूर्वक अलंकारों का विधान नहीं पाया जाता।[१] पिंगल शास्त्र के नियमानुसार इनको नाप-तौल कर रखने की भी आवश्यकता नहीं है। यही कारण है कि लोक गाथाओं में पिंगल शास्त्र का नियम शिथिल है।

पं० रामनरेश त्रिपाठी ग्राम गीतों का अलंकृत कविता से पार्थक्य बतलाते हुए लिखते हैं :[२]

"ग्राम गीत और महाकवियों की कविता में अन्तर है। ग्रामगीत हृदय का धन है और महाकाव्य मस्तिष्क का। ग्रामगीत में रस है महाकाव्य में अलंकार। रस स्वाभाविक है और अलंकार मनुष्य निर्मित।" एक दूसरे स्थान पर लोक गीतों की विशेषता बतलाते हुए आप कहते हैं कि:[३]

"ग्राम गीत प्रकृति के उद्‌गार हैं। इनमें अलंकार नहीं, केवल रस है। छन्द नहीं, केवल लय है, लालित्य नहीं, केवल माधुर्य है।"

इसमें सन्देह नहीं कि कहीं-कहीं लोक गाथाओं में अलंकार भी इधर-उधर बिखरे पड़े मिल जाते हैं परन्तु वे अनायास आ गये हैं। प्रयत्नपूर्वक उन्हें रखने का प्रयत्न किसी ने नहीं किया है। यही कारण है कि अपनी सादगी एवं स्वाभाविक प्रवाह के कारण लोगों को ये अधिक प्रिय लगते हैं।

## ८. टेक या अन्य पदों की पुनरावृत्ति

लोक गाथाओं की एक अन्य विशेषता यह भी है कि उनके टेक पदों अथवा अन्य शब्दों की पुनरावृत्ति होती रहती है। अनेक विद्वानों के मत से यह आवृत्ति उनका आवश्यक धर्म है। टेक पदों की आवृत्ति का बहुत बड़ा महत्त्व है। लोक गाथायें सामूहिक रूप से कोरस गाने की वस्तु हैं। प्राचीन काल में इन गीतों को दल का नेता गायक पहिले गाता था और बाद में साधारण जनता उसका अनुगमन करती थी। प्रारम्भ में नेता एक पद को कहता था और जनता उसके टेक पद को दुहराती थी। इससे गवैया की नीरसता दूर हो जाती थी क्योंकि जनता के द्वारा आवृत्ति होने से उस गाथा में नवीन जीवन का बारम्बार संचार होता था।[४] आजकल भी होली और चैता गाते समय गवैयों के दो दल हो जाते हैं। पहिला दल किसी गीत की एक पंक्ति को गाता हैं तो दूसरा दल उसके टेक पद की आवृत्ति करता है। जैसे चैता में यदि एक दल "आरे छोटी मोटी ग्वालिन हई पनिहारिन हो रामा" गायेगा तो दूसरा दल "चलि भइली" इस टेक पद का गान करेगा। इस प्रकार से यह प्रक्रिया गीत के अन्त तक चलती

१. इट हैज बीन नीटेड दैट दि बैलेड प्रोपर इज नॉट हाइली ऐडवान्स्ड इन टेकनिक. बाई एडवान्स्ड टेकनिक इज मीन्ट कम्प्लीकेटेड वर्स फोर्म्स, दि इनजीनियस यूज आफ मेटाफोर एन्ड एलेगरी एन्ड ए प्रेजेण्टेन्शन आफ आइडियाज व्हिच इज 'पोएटिकल' बिफोर इट इज 'पीएटिक' आर्टिस्टिक बिफोर इट इज इमेजिनेटिव, म्यूजिकल बिफोर इट इज इन्टेन्डेड फार सिंगिग—रावर्ट. २. त्रिपाठी: ग्राम गीत ग्राम गीतों का परिचय पृ० ६. ३. वही. पृ० १. ४. दि सिम्पर्स मोनोटोनी इज रेगुलर्ली रीलीव्ड बाई दि ऑडियन्स ज्वाइनिंग इन विथ ए रिपीटेड फ्रेज. फ्रैंक—सीजविक: दि बैलेड, पेज २७.

रहती है। इससे गीत की नीरसता भंग हो जाती है और दूसरा लाभ यह होता है कि गवैया को थोड़ा अवकाश मिल जाता है। यदि एक ही गवैया सम्पूर्ण गीत की एक बार में गाना चाहे तो यह उसके लिये संभव भी नहीं है। अतः श्रोताओं के द्वारा उस गीत में हाथ बँटाने से गवैया को सांस लेने के लिये अवकाश मिल जाता है। इस आवृत्ति का तीसरा उपयोग श्रोताओं के ऊपर गीतों का प्रभाव उत्पन्न करना है। यदि कोई गीत एक ही बार में सीधे सादे ढंग से गा दिया जाय तो उससे जनता के हृदय पर कुछ विशेष प्रभाव नहीं पड़ता। परंतु उसी गीत की जब बार-बार आवृत्ति होती है तो उसका प्रभाव अत्यधिक मात्रा में पड़ता है और वह स्थायी भी होता है। श्रोताओं को सुनने में आनन्द भी अधिक आता है। यही कारण है कि अच्छी कविता को लोग बार-बार सुनना चाहते हैं। लोक गाथाओं को जितना ही अधिक गाया जाय उनकी मनोरमता उतनी ही अधिक होती है। फुटबाल मैच में जब दर्शकगण "हुर्रे-हुर्रे" करते हैं तब उसका अभिप्राय खेल में अधिक प्रभाव उत्पन्न करना ही होता है।[1] रस्साकशी और कबड्डी के खेल में 'ले लिया" "ले लिया" कहने वाले दर्शकगण खेल में जोश एवं प्रभाव उत्पन्न करने के लिये हीं ऐसा करते हैं।

इन टेक पदों का प्रयोग गाथाओं के लिये वांछनीय ही नहीं बल्कि अनिवार्य भी है। इससे गीतों में संजीवनी शक्ति का संचार होता है और वे रुचिकर बन जाते हैं। यदि इस पुनरावृत्ति को गीतों की जान कहें तो कुछ अत्युक्ति न होगी। प्रोफेसर गूमर ने इस प्रकार की आवृत्ति को 'वृद्धिपरक आवृत्ति' (इन्क्रीमेन्टलन रिपीटीशन) नाम दिया है, जिसका अर्थ है " ऐसा पद जो पूर्व पद के सारांश को बतलावे, परन्तु उसमें कुछ भिन्नता होनी चाहिए और साथ ही कथानक भी आगे बढ़ता रहे।" इसका उदाहरण अंग्रेजी का प्रसिद्ध बैलेड 'निर्दयी भाई' ( क्रूयल ब्रदर ) है। जिसमें एक पद की पुनरावृत्ति विभिन्न शब्दों में कई बार हुई है।

यह आवृत्ति तीन प्रकार की पाई जाती है। अंग्रेजी भाषा में आवृत्यात्मक पदावली के लिये तीन शब्द पाये जाते हैं: कोरस, रिफ्रेन और बर्दन। परन्तु इन तीनों में थोड़ा अन्तर है। गाथाओं में 'बर्दन' उस मूल भूत अंश या चरण को कहते हैं जो गीत के केवल अन्त में नहीं गाया जाता, प्रत्युत प्रत्येक पद में विद्यमान रहता है। नीचे के इस गीत :[2]

"बिरना झीनी झीनी पतिया अमिलि कइ
बिरना डोभइ वरियवा क पूत,
बलैया लेउँ बीरन।"

में 'बलैया लेउँ बीरन' की आवृत्ति प्रत्येक के अन्त में हुई है। इसी प्रकार एक दूसरे गीत में 'एहि रन बन में' की आवृत्ति प्रत्येक पद के साथ हुई है।[3] 'हो राम' 'हो जी, जी, हूरे जी, रे ना' आदि शब्दों की आवृत्ति अनेक गीतों के प्रत्येक पद में हुई है। "निर्गुन" का प्रत्येक पद प्रारम्भ में 'कि या हो रामा' की आवृत्ति से प्रारम्भ होता है। भगवती देवी के

१. ए मोमेन्टस रिफ्लेक्शन शुड सफाइस टू कनविन्स एनी परसन आफ दि रीयल पोपुलरटी आफ रिपीटीशन ऐज ए मीन्स आफ सक्योरिंग एफेक्टिवनेस. दि लोकल विट इन दि विलेज टैप रूम फाइन्ड् दैट दि आफेनर ही सेज्इट दि मोर इट इज ऐप्रीशियेटेड. दि स्पेक्टेटर आफ दि फुटबाल मैच हू सेड "हुर्रे हुर्रे" वाज यूजिंग इन्क्रीमेन्टल रिपीटीशन फार दि सेक आफ एफेक्ट. फ्रैंक सिजविक:दि बैलेड पेज ३०, २. त्रिपाठी:ग्रामगीत पृ० ४०५. ३.वही

सुप्रसिद्ध गीत में 'हूरे जी' इन तीन अक्षरों की आवृत्ति प्रत्येक पंक्ति में हुई है। चैता की प्रत्येक पंक्ति 'आहो रामा' से प्रारम्भ होती है और उसका अन्त होता है। उदाहरण:[1]

'आहो रामा ऊंचे ही मन्दिल चढ़ि,
मोर संइया सोवे हो रामा।
हम धनि बेनिया डोलाइबि हो रामा।'

अतः ऊपर की आवृत्यात्मक पदावली को 'बर्दन' के नाम से अभिहित किया जाता है। हिन्दी में इसके लिये कोई विशिष्ट शब्द नहीं है अतः इसे टेक पद कह सकते हैं।

लोक गाथाओं में कुछ पद ऐसे पाये जाते हैं जिनकी आवृत्ति गीत की प्रत्येक पंक्ति के साथ नहीं होती बल्कि वे थोड़ी देर में किसी पद की समाप्ति के बाद दुहराये जाते हैं। ऐसे पदों को अंग्रेजी में 'रिफ्रेन' कहते हैं।[2] अहीर लोग जब बिरहा गा चुकते हैं तब प्रत्येक बिरहा की समाप्ति के बाद 'बाजरबोई' की आवृत्ति करते हैं परंतु यह आवृत्ति प्रत्येक पंक्ति के बाद नहीं होती। एक बिरहा की समाप्ति के बाद और दूसरे प्रारम्भ होने के पहले यह गाया जाता है। झूमर के गीतों में भी टेक पदों की आवृत्ति एक निश्चित स्थान पर निश्चित समय से होती है जैसे—

'अइसन खटाईदार निबुआ रे गमके मोर आंगना'

यह झूमर लीजिये। इसमें प्रत्येक दो पंक्तियों के पश्चात् इस पंक्ति की आवृत्ति होती जाती है। झूमर के प्रत्येक गीत में इसी क्रम से आवृत्ति हुआ करती है। 'रिफ्रेन' और 'बर्दन' में पार्थक्य बतलाना एवं दोनों की निश्चित सीमा निर्धारित करना बड़ा कठिन कार्य है। वस्तुतः हिन्दी में इन दोनों शब्दों के लिये कोई पृथक्-पृथक् पद नहीं हैं, अतः हमने इन दोनों के लिये टेक पद का ही प्रयोग किया है। 'कोरस' उस समस्त स्टेन्जा को कहते हैं जिसकी सामूहिक आवृत्ति किसी गीत के पद के समाप्त होने पर की जाती है। भोजपुरी गीतों में कोरस प्रणाली की आवृत्ति नहीं मिलती।

अर्थ की दृष्टि से विचार करने पर इन टेक पदों को हम दो श्रेणी में विभक्त कर सकते हैं।[1] सार्थक और निरर्थक। सार्थक पद वे हैं जिनका कुछ अर्थ होता है, जैसे–'ऐहि रन बन में', 'बलैया लेउँ बीरन' 'ए साँवर गोरिया' अँचरवा छाड़िदे' और 'मोहन ना भुलै रे' इत्यादि। निरर्थक टेक पद वे हैं जिनका कुछ भी अर्थ नहीं होता परन्तु उनका उपयोग गीत के प्रभावोत्पादन में है। जैसे–आहो रामा, बाजर बोई, हूरे जी, रे हो ना, जी इत्यादि। ये पद निरर्थक हैं परन्तु गीत के गाने में इन पदों का अत्यधिक मूल्य है।

## ६. रचयिता के व्यक्तित्व का अभाव

गाथाओं में उनके रचयिता के व्यक्तित्व का अभाव उनका प्रधान गुण है। ये लेखक अज्ञात ही नहीं हैं बलिक इनकी सत्ता भी नहीं के बराबर है। इन गाथाओं के रचयिता का कुछ विशेष महत्त्व नहीं होता। दूसरी कविताओं की भाँति इनमें लेखक की आत्मानुभूति का वर्णन नहीं पाया जाता है। इन गीतों में उत्तम पुरुष सर्वनाम का नितान्त अभाव

१. डा० कृष्णदेव उपाध्याय: भो० ग्रा० गी० भाग २ पृ० २५१. २. दि रिफ्रेन इज दि रिपीटीशन ग्राफ ए सर्टेन पेसेज एट रेगुलर इन्टरवल्स एन्ड इज दस ग्राफ सर्विस इन मेकिंग ग्राफ ए स्टेन्जा. गूमर : दि ग्रोल्ड इंगलिश बैलेड्स पृ० ३५.

रहता है। गाथाओं का रचयिता उसके कथानक के किसी अंश पर अपनी टीका, टिप्पणी भी नहीं करता। उसका कार्य तो सच्ची घटना का कथन मात्र है। यदि किसी कथा का स्वतः कहना उसके वक्ता के अभाव में भी शक्य हो सकता है तो लोक गाथा ऐसी ही कथा होती।[1] फ्रेंक सिजविक का भी यही मत है कि किसी लोक-गाथा की विशेषता उसके रचयिता के व्यक्तित्व की सत्ता में नहीं बल्कि उसके व्यक्तित्व के नितान्त अभाव में है।[2]

## १०. लम्बा कथानक

लोक गाथाओं की अन्तिम परन्तु सबसे बड़ी विशेषता उनका लम्बा आख्यान है। यह एक ऐसी विशेषता है जो इन्हें लोक गीतों से अथवा अन्य कविता में स्पष्ट ही पृथक् कर देती है। लोक गाथाएँ आख्यानपरक होती हैं। इनमें किसी प्रेमकथा अथवा वीरता की कहानी का वर्णन रहता है। परन्तु लोक गीतों का वर्ण्य-विषय छोटा होने के कारण उनका आकार भी लघु होता है। अंग्रेजी में जो बैलेड पाये जाते हैं उनमें से कुछ का आकार अवश्य बड़ा है परन्तु वे इतने लम्बे नहीं हैं जितने लम्बे आल्हा और विजयमल। इनकी तुलना तो आकार में संस्कृत के किसी महाकाव्य से ही की जा सकती है। भोजपुरी में सोरठी, विजयमल, लोरकी और आल्हा का कथानक बहुत विस्तृत है।



१. "इम्परसेनिलिटी इन ए बैलेड इज वेरी इम्पोरटेन्ट...दि टेलर आफ दि टेल हैज नो रोल इन इट. अनलाइक अदर सांग्स, इट इज नॉट दि परपर्ट टू गिव अटरेन्स टू दि फीलींग्स आर दि मूड्स आफ दि सिङ्गर...इफ इट उड बी पौसुबल टू कनसीव ए टेल ऐज टेलिंग इट-सेल्फ, विदाआउट दिइन्स्ट्रूमेन्टेलिटी आफ ए कान्शस स्पीकर दि बैलेड उड बी सच ए टेल." कीट्रिज : इ० स्का० पा० बै० पृ० ११ ( भूमिका ). २. दि बैलेड पृ० ११.

# तृतीय खण्ड

## लोक-कथा

# अध्याय १२

## क. लोक-कथाओं की भारतीय परम्परा

लोक गीतों की भाँति लोक कथाओं की परम्परा भी अत्यन्त प्राचीन है। वैदिक संहिताओं में सर्व प्रथम हमें कथाओं का उद्गम दिखाई पड़ता है। ऋग्वेद में बहुत से ऐसे सूक्त उपलब्ध होते हैं जिनमें दो या तीन पात्रों में परस्पर कथनोपकथन विद्यमान है। इन सूक्तों को 'संवाद सूक्त' कहते हैं। भारती साहित्य के अनेक अंगों कथा, नाटक आदि का उद्गम इन्हीं संवाद सूक्तों से होता है। 'यम यमी' और 'विश्वामित्र एवं नदियां' ऐसे ही संवाद सूक्त हैं। इनके अतिरिक्त सामान्य स्तुतिपरक सूक्तों में भी भिन्न-भिन्न देवताओं के विषय में अनेक मनोरंजक एवं शिक्षाप्रद आख्यानों की उपलब्धि होती है। ऋग्वेद[1] में ऋषि शुनःशेप प्रसिद्ध आख्यान उपलब्ध होता है। ऋग्वेद के एक दूसरे सूक्त में सोभरी काव्य की कहानी कही गई है।[2] अपाला आत्रेयी के आदर्श नारी चरित्र का चित्रण हमें सर्व प्रथम इसी वेद में देखने को मिलता है।[3] अपाला का चरित्र वैदिक साहित्य में सुप्रसिद्ध है। वह बड़ी विदुषी थी और ऋग्वेद के एक सूक्त की ऋषि द्रष्टा थी।

च्यवन भार्गव और सुकन्या मानवी की कथा भी हमें ऋग्वेद में प्राप्त होती है।[4] यह कथा भारतीय नारी चरित्र का एक नितान्त उज्जवल आदर्श उपस्थित करती।

ब्राह्मण ग्रन्थों में भी हमें अनेक कथाएँ उपलब्ध होती हैं। शतपथ ब्राह्मण में पुरुरवा और उर्वशी की कथा नितान्त प्रसिद्ध है।[5] इसी कथा को लेकर महाकवि कालिदास ने अपना 'विक्रमोर्वशी' नामक नाटक लिखा है। तांड्य ब्राह्मण में तो भी च्यवन भार्गव और सुकन्या मानवी की कहानी पाई जाती है।[6] ऐतरेय ब्राह्मण में शुनःशेप के आख्यान का वर्णन हुआ है।[7] शाट्यायन ब्राह्मण में महर्षि वृश नामक पुरोहित के वैदिककालीन गौरव का प्रदर्शन किया गया है।[8] इसी प्रकार शतपथ ब्राह्मण दध्यङ् आथर्वणं की कथा पायी जाती है जिनका पौराणिक लोकप्रिय नाम ऋषि दधीच है। इन्हीं की हड्डी से वज्र बना था जिससे इन्द्र ने वृत्र को मारा था।

ब्राह्मण ग्रन्थों के पश्चात् उपनिषदों में भी अनेक कथाओं का उल्लेख पाया जाता है। नचिकेता की सुप्रसिद्ध कहानी कठोपनिषद् में उल्लिखित है जिसने अपनी विलक्षण प्रतिभा के द्वारा यम से अमर बनने का साधन पूछा था। उपनिषद् की इस कहानी में ब्रह्मज्ञान-उपदेश प्रधान लक्ष्य है। अग्नि और यक्ष की कथा का केनोवनिषद् में वर्णन पाया जाता है। ब्रह्म समीप में भी है तथा दूर भी। जो अहंकारी हैं उसने वह दूर है और जो विनयी हैं उनके पास है। इस तथ्य का प्रतिपादन इस कहानी का लक्ष्य है। जनश्रुति के पुत्र राजा जानश्रुति की कथा का चित्रण छान्दोग्य उपनिषद् में हुआ है।[9]

---

१. ऋ. १:२४:३०. २. ऋ. वे. ८:१९. ३. वही. ८:९१. ४. वही. १०:३९: ४.५. श. ब्रा. ११:५: १.६. ता. ब्रा. १४:६:११.७: ए. ब्रा. ७:३. ८. शा. ब्रा. ५: २:६, छा. उ. ४:१:३,

वैदिक संहिता एवं उपनिषदों में जिन कथाओं की केवल सूचना मात्र मिलती है उनका विस्तृत वर्णन 'बृहद्देवता' में और षड्गुरु शिष्य रचित 'कात्यायन सर्वानुक्रमणी' की 'वेदार्थ दीपिका' टीका में किया गया है। यास्क ने निरुक्त में तथा सायणाचार्य ने अपने भाष्य में इन गाथाओं के रूप तथा प्राचीन को प्रदर्शित करने का प्रयत्न किया है। द्या द्विवेद नामक पंडित का उद्योग इस विषय में अत्यन्त श्लाघनीय है। ये गुजरात के रहने वाले थे और १५ वीं शताब्दी उत्पन्न हुए थे। इन्होंने समस्त वैदिक कहानियों का अध्ययन कर उनसे प्राप्त शिक्षाओं को प्रदर्शित करते हुए एक बहुत ही उपयोगी पुस्तक लिखी है जिसका नाम 'नीति मंजरी' है।[१] इस ग्रन्थ में किसी कथा का उदाहरण देते हुए उपदेश की बातें कही गई हैं।

**पंचतन्त्र और उसका अनुवाद**

परन्तु भारतीय कथा साहित्य का समुद्र पंचतन्त्र है। यह विश्व साहित्य को भारतीय साहित्य की महती देन है। पंचतन्त्र की कहानियों के भ्रमण की कथा नितान्त रोचक एवं उपदेशप्रद है। ईसा की छटीं शताब्दी में पंचतन्त्र की कहानियों का अनुवाद पहलवी भाषा प्राचीन फारसी भाषा में हुआ। इसके पचास वर्ष के पश्चात् ही इसका अनुवाद सीरियन भाषा में प्रस्तुत किया गया। इसके बाद इसका अनुवाद अरबी भाषा में हुआ। मध्ययुग में अरबी भाषा का बड़ा प्रचार था। पंचतंत्र का अरबी भाषा में अनुवाद होते देर नहीं हुई कि कहानियाँ पश्चिमी जगत् के साहित्य में प्रवेश कर गईं और भिन्न-भिन्न देशों की भाषाओं इसके अनुवाद प्रस्तुत होने लगे। लैटिन, ग्रीक, जर्मन, फ्रेंच, स्पेनिश तथा अंग्रेजी आदि भाषाओं में इसके अनुवाद धीरे-धीरे १६ वीं शताब्दी तक होते रहे। ग्रीस के सुप्रसिद्ध कथा संग्रह 'ईसाप की कहानियाँ' और अरब देश की मनोरंजक कहानियाँ 'अरेबियन नाइट्स' की आधारभूत ये ही कहानियाँ हैं। इन कहानियों का प्रभाव मध्ययुग के कथा साहित्यक में अत्यधिक मात्रा में पड़ा है।[२]

पंचतंत्र भारतीय कहानियों का सबसे मौलिक एवं प्राचीन ग्रंथ है। पंच का पाँच और तन्त्र का अर्थ भाग होता है। क्योंकि इन ग्रंथ के पांच भाग १. मित्रभेद २. मित्र-लाभ ३. सन्धिविग्रह ४. लब्धप्रणाश ५. अपरीक्षित कारक हैं, अतः यह पंचतन्त्र कहा जाता है। प्रत्येक तन्त्र में मुख्य कथा एक ही है जिसके अंग को पुष्ट करने के लिये अनेक गौण कथाएँ कही गई हैं। इस ग्रंथ के लेखक विष्णु शर्मा हैं जिन्होंने राजकुमारों को नीतिशास्त्र की शिक्षा देने के लिये इस ग्रंथ का निर्माण किया था।

भिन्न-भिन्न शताब्दियों में तथा भिन्न-भिन्न प्रांतों में पंचतंत्र के अनेक संस्करण हुए। इनमें सबसे प्राचीन 'तंत्राख्यायिका' के नाम से प्रसिद्ध है जिसका मूलस्थान काश्मीर है। पंचतंत्र के भिन्न-भिन्न चार संस्करण उपलब्ध हैं। १. पंचतंत्र का पहलवी अनुवाद, जो अब उपलब्ध तो नहीं है, परन्तु जिसकी कथाओं का परिचय सीरियन तथा अरबी अनुवाद से प्राप्त है। २. दूसरा संस्करण गुणाढ्य की बृहत्कथा में अन्तर्निविष्ट है।

१, चौखम्भा संस्कृत सिरीज, काशी से प्रकाशित एवं सीताराम जोशी द्वारा सम्पादित।

२, पंचन्त्र के विभिन्न भाषा में अनुवादों और प्रभाव के विस्तृत विवेचन के लिये देखिये:—डा० कीथ:—हि०सं०लि०पृ०२४४ ÷ ४५, प्रो०बलदेव उपाध्याय-सं०सा०इ०पृ० ३१० ÷ ३०६,

३. तृतीय संस्करण 'तन्त्राख्यायिका' तथा उसी से सम्बद्ध जैन कथा-संग्रह है। आजकल का प्रचलित पंचतन्त्र इसी का आधुनिक प्रतिनिधि है। ४. चौथा संस्करण दक्षिणी पंचतन्त्र का मूलरूप है। इस प्रकार पंचतन्त्र एक सामान्य ग्रन्थ न होकर विपुल साहित्य का प्रतिनिधि है।

## २. हितोपदेश

नीति कथाओं में पंचतन्त्र के बाद हितोपदेश का नाम आता है। इसके रचयिता *नारायण* पंडित थे जो बंगाल के राजा धवलचन्द्र के आश्रम में रहते के। इस ग्रन्थ की रचना १४ वीं शताब्दी के आसपास हुई। ग्रन्थाकार ने स्वयं लिखा है कि उसका मूल आधार पंचतंत्र ही है। हितोपदेश की प्रायः आधी कथाएँ पंचतन्त्र से ली गई हैं। यह पंचतन्त्र की अपेक्षा अधिक लोकप्रिय है। अतः संस्कृत के अभ्यासी छात्रों के लिये यह ग्रंथ अत्यन्त उपयोगी है।

## ३. बृहत्कथा

संस्कृत में दो प्रकार की कथाएँ पायी जाती हैं : १. उपदेशात्मक २. मनोरंजक। उपदेशात्मक कथाओं का संग्रह पंचतन्त्र में पाया जाता है। तथा मनोरंजक कथाओं का प्राचीनतम संग्रह 'बृहत्कथा' में निबद्ध है। इसके रचयिता गुणाढ्य थे जो महाराज हाल के स्वाभाविक थे। मूलवृहत्कथा पैशाची भाषा में लिखी गई थी परंतु यह ग्रंथ रत्न आज-कल उपलब्ध नहीं है। इस समय बृहत्कथा के तीन संस्कृत अनुवाद उपलब्ध होते हैं।

## ४. बृहत्कथा श्लोक-संग्रह

इसके रचयिता बुधस्वामी हैं। ये नेपाल के रहने वाले थे। इनका समय आठवीं या नवीं शताब्दी माना जाता है।

यह ग्रंथ सम्पूर्णरूप में उपलब्ध नहीं है। परंतु जितना ग्रंथ मिला है उसमें २८ सर्ग हैं और ४५३९ श्लोक हैं। बुधस्वामी ने अपने ग्रन्थ में मूल ग्रंथ का आनन्द लाने का प्रयत्न किया है।

## ५. बृहत्कथा मंजरी

इस ग्रन्थ के रचयिता क्षेमेन्द्र हैं जो संस्कृत साहित्य में अपनी प्रभूत रचनाओं के लिये प्रसिद्ध हैं। ये काश्मीर के राजा अनन्त के आश्रित कवि थे। इनका समय ११वीं शताब्दी है। बृहत्कथा मंजरी में ७५०० श्लोक हैं। कविता उच्चकोटि की है परंतु मूल कथानक की कितनी रक्षा हो सकी है यह कहना कठिन है।

## ६. कथा सरित्सागर

इसके रचयिता सोमदेव हैं जो काश्मीर के राजा अनंत तथा कवि क्षेमेन्द्र के समकालीन थे। बृहत्कथा का यह सबसे प्रसिद्ध अनुवाद है जिसमें २४,००० श्लोक हैं इस ग्रंथ की रचना सन् १०६३ ई० से १०८१ ई० के बीच में हुई थी। जैसा कि

इसके नाम से ही ज्ञात होता है, यह भारतीय कथा रूपी नदियों के लिये वास्तव में समुद्र है।

इस प्रकार संस्कृत साहित्य में कथा ग्रन्थों की प्रचुरता पायी जाती है। ऊपर जिन-जिन कथा-ग्रंथों का उल्लेख किया गया है वे प्रधानतया उपदेशात्मक एवं मनोरंजक हैं। संस्कृत में कुछ ऐसे भी ग्रंथों की रचना हुई है जिनमें रहस्य एवं रोमांच की ही अधिक प्रधानता है।

## ७. बेताल पंचविंशति एवं अन्य कहानियाँ

इस ग्रंथ की रचना का श्रेय शिवदास नामक लेखक को दिया गया है। इस गद्य ग्रन्थ में राजा विक्रम से सम्बद्ध पचीस रोचक कहानियाँ सरल संस्कृत में कही गई हैं। प्रत्येक कथा में राजा की व्यावहारिक बुद्धि का पर्याप्त परिचय मिलता है। ये कहानियाँ बहुत प्राचीन हैं क्योंकि बृहत्कथा मंजरी तथा कथा सरित्सागर (११वीं शताब्दी) में इनका विस्तृत वर्णन उपलब्ध होता है 'बेताल पचीसी' के नाम से इस ग्रन्थ का हिन्दी में अनुवाद भी हो चुका है। 'शुक सप्तति' तथा सिंहासन द्वाविंशिका (सिंहासन बतीसी) की कहानियाँ मनोरंजन की दृष्टि से नितान्त उपादेय हैं। इसी प्रकार भट्ट विद्याधर के शिष्य आनन्द ने 'माधव नल कथा' नामक पुस्तक लिखी है जिसमें प्राकृत और संस्कृत में श्लोकों की रचना हुई है। शिवदास का 'कथार्णव' ग्रन्थ पैंतिस कहानियों का संग्रह है जिसमें मूर्खों और चोरों की कहानी कही गई है। प्रसिद्ध मैथिली कवि विद्यापति ने 'पुरुष-परीक्षा' ग्रन्थ की रचना की है जिसमें चौवालीस कहानियों का संग्रह है। इस प्रकार हम देखते हैं कि संस्कृत-साहित्य में कहानियों का अक्षय भंडार भरा पड़ा है।

## जातक

बौद्ध-साहित्य में भी कथा साहित्य की प्रचुरता पायी जाती है। बौद्ध कहानियों का संग्रह जातकों में पाया जाता है। ये जातक भगवान् बुद्ध के प्राचीन पूर्व जन्म की मनोरंजक कहानियाँ हैं। इन कहानियों का उद्देश्य यह दिखलाना है कि अनेक जन्म में पारमिताओं के अभ्यास करने से बुद्धत्व की प्राप्ति होती है। ये जातककथाएँ संसार की संभवत: सर्व-प्राचीन कहानियाँ हैं। इनकी संख्या ५५० है। इनके भीतर विपुल ज्ञातव्य ऐतिहासिक, भौगोलिक, सामाजिक एवं धार्मिक सामग्री मिलती है जिनके अनुशीलन करने से बुद्ध के समय अथवा उससे भी प्राचीन काल के भारतीय इतिहास का रमणीय चित्र उपलब्ध होता है। अत्यंत प्राचीन काल से दन्तकथा या लोक कथा के रूप में जो कहानियाँ चली आती थीं, उनका इन जातकों में विशाल संग्रह है।[1] ये सभी जातक पाली भाषा में निबद्ध हैं। जातकों में रुछपाल जातक प्रसिद्ध है जिसमें यथा नाम तथा गुण न होने का वर्णन किया गया है। इस जातक की कथा भोजपुरी ठनठनपाल की कहानी से बिल्कुल मिलती-जुलती है। जातक और भोजपुरी कथा में यह साम्य आश्चर्यजनक है। 'अट्ठ कथा' में बुद्ध के उपदेश से संबंध रखने वाली अनेक कहानियों का संग्रह किया गया है जो बहुत ही सुन्दर एवं मनोरंजक हैं।

---

१, इन जातकों का हिन्दी में अनुवाद हिन्दी साहित्य सम्मेलन, प्रयाग से तीन भागों में प्रकाशित हुआ है.

अनेक बौद्ध पंडितों ने जातक की कहानियों को संस्कृत भाषा में भी लिखा है। 'दिव्यावदान' एवं 'अवदान शतक' ऐसी ही रचनाएँ हैं जिनमें भगवान् बुद्ध के पूर्व जन्म से संबद्ध कहानियाँ विद्यमान हैं। आर्यशूर द्वारा रचित 'जातकमाला' ग्रन्थ में जातकों की कथाएं पद्य रूप में निबद्ध हैं। यह काव्य चतुर्थ शतक के आसपास लिखा गया था। इत्सिंग नामक चीनी यात्री ने जिसका समय ७ वीं शताब्दी है, आर्यशूर को अपने समय का विशेष लोकप्रिय कवि बतलाया है।

**प्राकृत एवं अपभ्रंश**

प्राकृत भाषा में भी अनेक कथा ग्रन्थ उपलब्ध होते हैं जिनमें उपदेशात्मक एवं मनोरंजन कहानियाँ पाई जाती है। अपभ्रंश भाषा के 'पउम चरिअ' एवं 'भविस्सत्थ कहा' नामक दो ग्रन्थ प्रसिद्ध हैं जिनमें अनेक उपदेशप्रद कहानियाँ उपलब्ध होती हैं।

इस प्रकार वैदिक संवादसूक्तों से कथा साहित्य की जो धारा प्रवाहित हुई वह निरन्तर अविच्छिन्न रूप से आज भी बहती चली जा रही है। कथा कहने का उपदेशात्मक एवं मनोरंजनात्मक जो उद्देश्य प्राचीन काल में था वह आज भी पाया जाता है।

## ख. भारतीय भाषाओं में लोक-कथाओं का संग्रह

भारत की प्राचीन लोक कथाओं के संग्रह की ओर विद्वान् सदा उपेक्षा दिखलाते रहे हैं। जहाँ आधुनिक नवीन कहानियों की प्रचुरता है वहाँ जनता को युग-युग से आनन्द प्रदान करने वाली इन लोक कहानियों का धीरे-धीरे नाश हो रहा है। यदि इनका शीघ्र संग्रह नहीं किया गया तो इसमें आश्चर्य नहीं कि भारतीय संस्कृति की प्रचुरांशी ये कहानियाँ सदा के लिये विस्मृति के गर्भ में विलीन हो जायंगी। गत शताब्दो में ग्रियर्सन आदि अंग्रेज विद्वानों ने लोक गीतों का संग्रह कर उन्हें प्रकाशित किया था परन्तु लोक कहानियों के संग्रह की ओर उन्होंने भी कुछ ध्यान नहीं दिया। इसीलिये लोक-कथाओं का संग्रह अभी अपनी प्रारम्भिक अवस्था है। लोक गीतों की भाँति लोक कथाओं के भी एक-दो संग्रह अब प्रकाश में आने लगे हैं।

जहाँ तक हमें ज्ञात हुआ है, लोक कथाओं का जितना संग्रह बंगला साहित्य में हुआ है उतना अन्य भारतीय भाषाओं में नहीं। डाक्टर दिनेश चन्द्र सेन ने जो बंगला लोक-साहित्य के उद्धारकर्ता हैं अपने सुप्रसिद्ध ग्रंथ 'फोक लिटरेचर आफ बेंगल' में बंगला भाषा में संग्रहीत लोक कथा संबंधी पुस्तकों का बड़ा सुन्दर एवं प्रमाणिक वर्णन उपस्थित किया है। इन पुस्तकों में 'ठाकुर दादार झुली' अपना विशेष महत्त्व रखती है। इस पुस्तक में जनता में प्रचलित लोक-कथाओं का संग्रह किया गया है। इसके अतिरिक्त बंगला में अन्य पुस्तकें भी हैं जिनका वर्णन डा० सेन ने बड़े विस्तार के साथ किया है। इन्होंने अपनी पुस्तक में 'मलंच माला' शीर्षक एक अत्यन्त रोचक लोक कथा का वर्णन बड़े विस्तार के साथ किया है।

इधर राजस्थानी विद्वानों ने भी अपनी भाषा की कहानियों के संग्रह में तत्परता दिखलाई है और राजस्थानी लोक गीतों की भाँति लोक-कथाओं का भी संकलन प्रस्तुत किया है। पं० सूर्यकरण पारीक ने 'राजस्थानी बातां' नाम से राजस्थानी लोक कहानियों

का संग्रह प्रकाशित किया है। विद्वान् सम्पादक ने राजस्थानी भाषा में इन कथाओं के कहने वाले के मुँह से जैसा सुना ठीक उसी रूप में उनको निबद्ध कर दिया है। अतः इन कहानियों की शुद्धता एवं मौलिकता पर किसी प्रकार से अविश्वास नहीं किया जा सकता। 'राजस्थानी बांता' में राजस्थानी जीवन की झलक हमें देखने को मिलती है। इस संग्रह में व्रत, मनोरंजन, शिक्षाप्रद एवं रहस्य रोमांच से संबंद्ध रखने वाली अनेक प्रकार की कहानियों का संग्रह हुआ है। यह संग्रह बड़ा सुन्दर और पठनीय है।

गुजराती लोक साहित्य के विद्वान् श्री झवेरचन्द्र मेघाड़ी ने अथक परिश्रम और अदम्य उत्साह के साथ लोक गीतों एवं कथाओं का संग्रह और सम्पादन किया है। मेघाड़ी जी ने गुजरात की लोक-कथाओं का संग्रह कर उन्हें अनेक जिल्दों में प्रकाशित किया है जिनमें 'सौराष्ट्रनी रसधार' प्रसिद्ध है। यह पुस्तक पाँच भागों में प्रकाशित हुई है।[1] इनमें मेघाड़ी ने गुजरात को ही नहीं बल्कि समस्त सौराष्ट्र प्रदेश की लोक-कथाओं का बड़ा सुन्दर संग्रह किया है। इनकी दूसरी पुस्तक 'सोरठी बाहार बटिया' है जो तीन भागों में प्रकाशित हुई है।[2] इसमें लोक कथाओं का रमणीय संग्रह हुआ है। इनके अतिरिक्त 'कुरजानीनी कथाओं' में कुछ कहानियों का संग्रह है।[3] इन पुस्तकों को प्रकाशित कर मेघाड़ी ने लोक-साहित्य का बड़ा उपकार किया है।

इधर ब्रजभाषा के प्रेमियों ने 'ब्रजसाहित्य मंडल' की स्थापना कर ब्रज साहित्य की उन्नति के साथ ही साथ व्रज के लोक-साहित्य के संरक्षण का भी बीड़ा उठाया है। इस मंडल के तत्वावधान में अनेक पुस्तकों का प्रकाशन हुआ है। डाक्टर सत्येन्द्र एम, ए. पी. एच. डी. ने 'व्रज की लोक कहानियाँ' नामक पुस्तक लिखी है, जिसमें उन्होंने व्रज की कथाओं का संग्रह प्रकाशित किया है।[4] ब्रज में प्रचलित लोक कहानियों का लोक-भाषा में ही किया गया यह सुन्दर कहानी संग्रह है जिसमें विद्वानों और भाषा-शास्त्रियों के अध्ययन के लिये पर्याप्त सामग्री है। इस ग्रंथ में बालकों, युवकों और बूढ़ों सभी के लिये मनोरंजक कहानियाँ है। इसमें स्त्रियों के व्रत और त्योहारों की कहानियाँ भी दी गई है। इन कथाओं में व्रज के वास्तविक जीवन की झाँकी हमें देखने को मिलती है।

भोजपुरी बोली में यद्यपि लोक-गीत संबंधी चार-पाँच पुस्तकें इधर प्रकाशित हुई है परन्तु विद्वानों ने भोजपुरी लोक-कथाओं के संग्रह की ओर अभी ध्यान नहीं दिया है। भोजपुरी में अभी तक लोक-कथा संग्रह संबंधी कोई भी पुस्तक हमारे देखने में नहीं आई। भोजपुरी में लोक-कथाओं का अक्षय भंडार भरा पड़ा है। बूढ़ी दादियों और गाँव के बूढ़े लोग तो इन कथाओं के अनन्त कोष हैं। बड़े परिश्रम एवं कठिनाई के साथ हमने 'भोजपुरी लोक कथाओं का संग्रह किया है जो अभी तक अप्रकाशित है।[5]

मोतिहारी विहार के श्री गणेश चौबे ने भी कुछ भोजपुरी कहानियों का संग्रह किया है परन्तु वह संग्रह भी अभी तक प्रकाशित नहीं हुआ है।

१. गुर्जर ग्रन्थ रत्न कार्यालय. गान्धी रोड, अहमदाबाद से प्रकाशित. २. वहीं से प्रकाशित. ३. वही. ४ ब्रज साहित्य मंडल, मथुरा, से प्रकाशित. ५, इस संग्रह को हमने अपनी परम पूजनीय माता श्रीमती मूर्तिदेवी जी के मुँह से सुनकर लिखा हे. पूजनीया माताजी को जिस प्रकार अनन्त लोकगीत याद थे उसी प्रकार उनको अनेक सुन्दर एवं रोचक कहानियाँ भी स्मरण थीं. रात्रि के समय जब वे

श्री कृष्णानन्द गुप्त के प्रशंसनीय उद्योग से जो 'लोकवार्ता परिषद्' के तत्त्वावधान में 'लोकवार्ता' नामक पत्रिका प्रकाशित होती थी उसमें कुछ बुन्देलखंडी लोक-कथाओं का प्रकाशन हुआ था परन्तु वे पुस्तकाकार रूप में अभी नहीं प्रकाशित हुई हैं। 'बुन्देलखंड की कहानियाँ' नामक अभी प्रकाशित हुई है, जिनकी भाषा खड़ी बोली है।[1] अवधी की लोक कहानियाँ अभी भी प्रकाशित नहीं हुई है। वैसवाड़ी और छत्तीसगढ़ी का भी अभी यही हाल है। सुप्रसिद्ध लोक साहित्य प्रेम वैरियर इल्विन ने महाकोशल की कहानियों का संग्रह 'फोक टेल्स फ्राम महाकोशल' के नाम से प्रकाशित किया है जो अंग्रेजी भाषा में है। इस ग्रन्थ में सबसे बड़ी कमी यह है कि इसमें मूल कहानियों का नितान्त अभाव है।

कहानियाँ कहने लगती थीं तब उनका ताँता ही नहीं टूटता था। ये कहानियाँ उनके मुँह से जिस रूप में सुनी गई हैं उसी रूप में निबद्ध की गई हैं। १. शिव सहाय चतुर्वेदी द्वारा संग्रहीत.

# अध्याय १३

## भोजपुरी लोक-कथाओं के प्रकार

भोजपुरी लोक गीतों के समान लोक-कथाएँ भी प्रचुर परिमाण में पायी जाती हैं। ये कथाएँ लोक जीवन की अंगभूत हो गई हैं। बूढ़ी दादियाँ अपने बच्चों को रात को कथा सुनाकर उनका मनोरंजन किया करती हैं। बूढ़ा किसान चौपाल में बैठा हुआ, जाड़े के दिनों में 'कउड़ा' आग तापता हुआ सुन्दर कहानियाँ सुनाया करता है। बालक आपस के वार्तालाप में छोटी कहानियाँ सुनाकर अपनी मित्र मंडली का मन बहलाव करते हैं। स्त्रियाँ व्रतों और त्योहारों के अवसर पर कहानियाँ कहती और सुनती हैं और इसके पश्चात् अपने व्रत की समाप्ति करती हैं। इस प्रकार इन कहानियों के कहने के अवसर भिन्न-भिन्न हुआ करते हैं। इन कहानियों के सम्यक् अनुशीलन करने पर इनके अनेक भेद प्राप्त होते हैं।

**प्रकार** भोजपुरी लोक कथाओं को हम प्रधानतया छः भागों में विभक्त कर सकते हैं।

१. उपदेशात्मक।
२. मनोरंजनात्मक।
३. व्रतात्मक।
४. प्रमात्मक।
५. वर्णनात्मक।
६. सामाजिक।

भोजपुरी में जो लोक कहानियाँ उपलब्ध होती हैं उनमें से अधिकांश उपदेशात्मक हैं। छोटी-छोटी भोजपुरो कहानियों में भी गूढ़ उपदेश भरा पड़ा है। कहानी चाहे प्रेमात्मक हो चाहे मनोरंजात्मक, उसमें प्रायः कोई न कोई उपदेश पाया जाता है। अधिकांश कहानियाँ स्त्रियों के चरित्र, समाज की अवस्था से संबंध रखने वाली हैं। इनको पढ़कर लोगों को स्त्रियों की कुटिलता एवं सामाजिक बुराइयों से बचने का उपदेश दिया गया है। 'तिरिया चरित्तर' नामक कहानी इसी उपदेशात्मक कथाओं के अन्तर्गत आती है।[1] इसमें स्त्री चरित्र की कुटिलता का वर्णन बड़े रोचक ढंग से किया गया है। किस प्रकार मायावी स्त्रियाँ सीधे-सादे पति को परेशान करती हैं और उसे चक्कर में डाल देती हैं, यही इस कहानी का उद्देश्य है। विदेश को जाते हुए पति से कोई स्त्री 'तिरिया चरित्तर' लाने की प्रार्थना करती है। उसका, सीधा-सादा पति इस वस्तु को खोजते-खोजते परेशान हो जाता है परन्तु वह कहीं भी नहीं मिलती। उसे क्या पता कि 'तिरिया-चरित्तर' कोई क्रेय वस्तु नहीं बल्कि स्त्रियों का मायावी चरित्र है। इस प्रकार कथाकार ने दुष्ट स्त्रियों के जाल से बचने का सदुपदेश लोगों को दिया है। 'कर्कशा'[2] नारी'

१. लेखक का निजी संग्रह अप्रकाशित पृ० १५. २. वही पृ० २३.

नामक कहानी में दुष्टा भावज के चरित्र का सुन्दर चित्रण किया गया है। इसी प्रकार से 'उदयभानु की कथा'[१] शीर्षक कहानी में भी उपदेश का प्रचुर पुट पाया जाता है।

दूसरे प्रकार की कहानियाँ मनोरंजनात्मक हैं जिनका प्रधान उद्देश्य श्रोताओं का दिलबहलाव करना है। जो कहानियाँ बालक आपस में कहा करते हैं उनका एकमात्र लक्ष्य यही होती है। 'ढेला और पत्ती' की कहानो इसी श्रेणी में आती है।[२] इस कहानी का अन्त है।

'ढेला भिहिलाइ गइले,
पतई उड़िआइ गइले,
काथा ओराइ गइले।'

इन पदों में बाल मनोरंजन की बहुमूल्य सामग्री छिपी पड़ी हुई है। इस प्रकार की अनेक छोटी-छोटी कहानियाँ भोजपुरी में मिलती हैं।

भिन्न-भिन्न जानवरों कुत्ता, बिल्ली, गीदड़ एवं नेवला और पक्षियों सुग्गा, मैना, कौवा एवं कोयल आदि से संबंध रखने वाली अनेक कहानियाँ देहातों में प्रचलित हैं जो बालकों और बूढ़ों का समान रूप से मनोरंजन किया करती है। 'सियार पांडे' की कहानी ऐसी ही दिलचस्प कहानी है जिनमें गीदड़ की जो सियार पांडे के नाम से अभिहित किया गया है अलौकिक चतुरता का वर्णन पाया जाता है। इस प्रकार की बहुत सी कहानियाँ पाई जाती हैं।

तीसरे प्रकार की कहानियाँ व्रतात्मक है। इन कहानियों में स्त्रियों के व्रतों की कथाओं का उल्लेख है। ऐसी कथाओं में बहुरा, जिउतिया जिसे जीवत्पुत्रिका भी कहते हैं, करवा चौथ, अहोई, गनगौर और पिड़िया की कथाएँ प्रधान है। पिड़िया का व्रत पूरे मास भर रहता है। रात को जब तक स्त्रियाँ पिड़िया की कथा नहीं सुन लेती तब तक भोजन नहीं करती हैं। पिड़िया का व्रत कुमारी बालिकाओं का प्रधान व्रत है। जीवित-पुत्रिका व्रत जो 'जिउतिया' के नाम से अधिक प्रसिद्ध है, आश्विन कृष्ण अष्टमी को किया जाता है। इस दिन स्त्रियाँ अन्न तो क्या जल भी ग्रहण नहीं करतीं। इसीलिये इस व्रत को 'खर जिउतिया' भी कहा जाता है।

इस दिन चील और सियारिन की कथा कही जाती है, चील और सियारिन दोनों ने इस दिन व्रत रखा था परन्तु भूख के मारे सियारिन ने चुपके से भोजन कर लिया परंतु चील ने निर्जल व्रत किया। इसी दिन से सियारिन के जितने बच्चे हुए वे सब मरते गये और चील के सभी बच्चे जीवित रहे। पुराणों में जीवितपुत्रिका व्रत की कथा के साथ जीमूत वाहन की कथा संबद्ध है। यह वही जीमूतवाहन है जिसने नाग या सर्पो की रक्षा के लिये अपने देहका त्याग कर दिया था। हर्षवर्धन ने अपने नागानन्द नाटक में इस जीमूत वाहन का चरित्र चित्रण बड़े सुन्दर ढंग से किया है। दूसरों की प्राण रक्षा करने के लिये अपना आत्मोत्सर्ग कर देना ही इस कथा का उद्देश्य है।

करवा चौथ के व्रत में उस राजा और रानी की कहानी कही जाती है जो दूसरों के बालकों से घृणा करते थे। अतः उन्हें कोई पुत्र उत्पन्न नहीं हुआ। अन्त में जब दोनों

१. वही. पृ० २७. २. वही.

स्त्री-पुरुष ने भगवान् सूर्य की उपासना की तब उन्हें पुत्र-रत्न प्राप्त हुआ। इसी प्रकार विभिन्न व्रतों में विभिन्न कथाएँ पाई जाती हैं। व्रतात्मक कथा होने पर भी इनमें किसी न किसी उपदेशात्मक तथ्य की ओर संकेत पाया है।

चौथी प्रकार की कहानियाँ प्रेमात्मक है। इन कहानियों में प्रेम की कथा बड़ी सुन्दर रीति से कही गई है। माता का पुत्र के प्रति प्रेम कितना वात्सल्यपूर्ण होता है, पत्नी का का पति प्रेम कितना दृढ़ और स्वाभाविक होता है और वह किस प्रकार विकट परिस्थितियों में भी अपने पति का साथ नहीं छोड़ती है, इसका वर्णन इन कहानियों में पाया जाता है। इन प्रेम कहानियों में एक बात विशेष रूप से देखने में आती है कि पति के प्रति जो उत्कृष्ट एवं विशुद्ध प्रेम स्त्रियों में है वह पुरुषों में नहीं पाया जाता। पत्नी परदेशी पति की प्रतीक्षा में बारह और पन्द्रह वर्ष तक ब्रह्मचारिणी रहकर दुःखमय जीवन व्यतीत करती है परन्तु पति उसकी खोज खबर भी नहीं लेता।

एक भोजपुरी कहानी[1] में कोई स्त्री अपने पति की, जो कोढ़ी और जिसके शरीर में हजारों कांटे चुभे हुए हैं, निरन्तर सेवा करती है। पति के मना करने पर भी वह पति-सेवा से विरत नहीं होती। उसे किसी देवता का वरदान मिला था जिस दिन ये हजार काँटे इस कोढ़ी के शरीर से निकाल दिये जायेंगे उस दिन यह अच्छा हो जायगा। परन्तु एक दिन में एक से अधिक काँटा नहीं निकाला जा सकता। उस पति-परायणा नारी ने अनन्त धैर्य के साथ उस कोढ़ी पति की सेवा की और अनेक वर्षो के उपरान्न रोगमुक्त किया। इसी प्रकार महेन्द्र सिंह[2] की कहानी में पुत्र के प्रति माता के अलौकिक प्रेम का चित्रण बड़ी सुन्दर रीति से किया गया। किसी कारण से महेन्द्र सिंह का पिता उसको बनवास देता है। परन्तु माता उसे बन में जाने नहीं देती। परन्तु जब महेन्द्रसिंह जाने के लिये विवश किया जाता है तब माता का वात्सल्यपूर्ण हृदय अधीर हो उठता है। जाने के पूर्व माता उसे अनेक प्रकार का भोजन कराती है और जाते समय उसे चार मोहर देकर रोती हुई विदा करती है। इस प्रकार इस पूरी कहानी में माता का प्रेम छलका पड़ता है। भाई और बहन के अलौकिक प्रेम से संबंध रखने वाली भी अनेक कहानियाँ हैं जिनमें बहन का भाई के प्रति स्वार्थ-हीन प्रेम दिखलाया गया है। विपत्ति के दिनों में दुःख का मारा और भाग्य का सताया हुआ भाई बहन के पास जाता है और धनी बहन अपने भाई का हृदय से स्वागत करती है। उसे अपने घर में आश्रय देती है। इसी तरह दिव्य और निस्वार्थ प्रेम का वर्णन हमें इन कथाओं में मिलता है।

पाँचवीं प्रकार की कहानियाँ वर्णनात्मक हैं जिनमें किसी घटना विशेष का वर्णन सीधी सादी भाषा में किया गया है। इन कहानियों का मुख्य उद्देश्य केवल वर्णन मात्र है। उपर्युक्त चार श्रेणियों में जो कहानियाँ अन्तर्भुक्त नहीं हैं, उन्हें इस श्रेणी में रखा जा सकता है। विभिन्न राजाओं और महाराजाओं के संबंध की कहानियाँ इसी कोटि में आती है। इन कहानियों का प्रारंभ इस प्रकार से हुआ करता है। 'एगो राजा रहले, उनुकरा सात गो लड़ीका रहले स....आदि आदि', इस प्रकार की अनेक कहानियाँ हमारे निजी संग्रह में विद्यमान हैं :

इन कहानियों के अतिरिक्त छठीं प्रकार की सामाजिक कहानियाँ भी पाई जाती हैं,

---

१. लेखक का निजी संग्रह पृ॰ ५०. २. लेखक का निजी संग्रह पृ० ३१, ३७.

इस दिशा में श्री अवध बिहारी जी 'सुमन' का प्रयत्न स्तुत्य है जिन्होंने आधुनिक भोजपुरी समाज को लक्ष्य बनाकर इन कहानियों का एक संग्रह प्रकाशित किया है। इन कहानियों में भोजपुरी समाज का यथार्थ वर्णन बड़ी सुन्दर रीति से किया गया है। 'मलिकार' नामक कहानी में तिलक की कुत्सित प्रथा की निन्दा की गई है तथा लड़की के विवाह में किस प्रकार पिता को परेशानी उठानी पड़ती है इसका सजीव चित्रण पाया जाता है। आजकल भोजपुरी समाज में लड़कियों का विवाह एक विषम समस्या बन गई है। इसी का चित्रण लेखक ने अपनी ग्रामीण भाषा में किया है। 'भंवनी बाबा' नामक कहानी में साधु समाज के अधःपतन का दिग्दर्शन कराया गया है। किस प्रकार कामी दुश्चरित्र, लम्पट और लोभी पुरुष साधु का वेष धारण कर समाज को ठगते फिरते हैं, अनाचार फैलाते हैं और सत्य के नाम पर असत्य एवं धर्म के नाम पर अधर्म का प्रचार करते हैं इसका सुन्दर वर्णन इस कहानी में पाया जाता है।

'आत्मघात' शीर्षक कहानी में संसार की विषम परिस्थिति से ऊब कर बलिराम नामक युवक अपना आत्मघात कर लेता है। आये दिन ऐसी घटनाएँ रोज ही सुनने में आती हैं कि अमुक व्यक्ति ने जीवन से ऊब कर अपना प्राण त्याग कर दिया। बलिराम इन्हीं युवकों का प्रतीक है। 'कतवारू दादा' नामक कहानी में वृद्ध-विवाह का सजीव चित्रण किया गया है। किस प्रकार बूढ़े बाबा लोग, पोपला मुँह लिये, बाल पके हुए और झुकी हुई कमर वाले होने पर भी चौथेपन में दुहमुंही बच्चियों से विवाह करते हैं और कुछ दिनों के बाद परलोक गमन कर उनके जीवन को संकटमय बना देते हैं। इसी का रोचक चित्रण इस कहानी का प्रधान लक्ष्य है। 'चउर क पूजा' कहानी में प्राचीन अंध-विश्वास का वर्णन किया गया है। 'किसान भगवान्' में समाजवादी दृष्टिकोण के किसान की महत्ता का प्रतिपादन करते हुए उसकी दुर्दशा का चित्र खींचा गया है। इस प्रकार इस पूरी पुस्तक में भोजपुरी समाज का बड़ा ही मनोरंजक चित्रण उपस्थित किया गया है। सुमन जी की 'जेहल' क सनद'[1] की कहानियाँ सामाजिक कहानियों की उत्कृष्ट प्रतिनिधि हैं।

इन छः प्रकार की कहानियों के अतिरिक्त रहस्य-रोमांच की भी कथाएं पाई जाती हैं जिनमें किसी अलौकिक मनुष्य, देवदूत, भूतदूत अथवा राक्षस का वर्णन पाया जाता है। इन कहानियों का उद्देश्य बच्चों को डरवाना अथवा लोगों में आश्चर्य उत्पन्न करना होता है। इन कहानियों के सुनने में कौतूहल तो अवश्य उत्पन्न होता है परन्तु हृदय पर उसका कुछ स्थायी प्रभाव नहीं पड़ता। ऐसी कहानियों की संख्या अधिक नहीं है।

**डा० दिनेश चन्द्र के अनुसार कहानियों के भेद** डा० दिनेश चन्द्र सेन ने अपने ग्रंथ[2] 'फोक लिटरेचर आफ बेंगाल' में कहानियों को प्रधानतया चार भागों में विभक्त किया है।

१. रूप-कथा ( Supernatural Tales )
२. हास्य-कथा ( Humorous Tales )
३. व्रत-कथा ( Religious Tales )
४. गीत-कथा ( Nursery Tales )

१. यह पुस्तक नया बिहार प्रेस, लिमिटेड, कदमकुंआ, पटना से प्रकाशित है. २. देखिये : फोक लिटरेचर आफ बेंगाल.

डा० सेन के मतानुसार रूप कथाएँ वे हैं जिनमें किसी अमानवीय, अप्राकृतिक वस्तु का वर्णन हो, इसमें भूत, दूत, प्रेत, देवता, दानव आदि की कहानियाँ अन्तर्भुक्त हैं। कहानियों में अलौकिकता का पुट होना एक आवश्यक अंग माना जाता है और संभवतः बंगाल की कहानियों में यह अलौकिकता अधिक है। इसीलिए डा० सेन ने इस प्रकार की कहानियों को एक पृथक् श्रेणी में समाविष्ट किया है। दूसरी प्रकार की कथाएँ हास्य कथा हैं जिनको सुनकर हास्यरस का आनन्द आता है। ऐसी कथाएँ बालकों के लिए बड़ी मनोरंजक होती हैं। भोजपुरी में ऐसी कथाओं की संख्या बहुत थोड़ी है। व्रत कथा उन कथाओं को कहते हैं जो किसी विशेष पर्व अथवा उत्सव के अवसर पर कही जाती हैं। भोजपुरी में पिड़िया, गन गौर और जिउतिया आदि व्रतों की कथाएँ जिनका उल्लेख पीछे हो चुका है इसी कोटि में आती हैं। अन्तिम प्रकार की गीत-कथाएँ हैं जिन्हें पालने की कथायें या 'नर्सरी टेल्स' कहते हैं। बूढ़ी माताएं और दादियाँ अपने बच्चों को गोद अथवा पालने में रखकर जो कहानियाँ उन्हें सुनाती हैं उन्हें डा० सेन ने गीत कथा का नाम दिया है। भोजपुरी में इस प्रकार की अनेक कथाएँ हैं। इनका अन्तर्भाव मनोरंजक एवं उपदेशात्मक कहानियों में हो जाता है।

—:o:—

# अध्याय १४

## क. भोजपुरी लोक-कथाओं की विशेषताएँ

लोक-कथाओं का कहानी साहित्य में एक विशेष स्थान है। इनकी विशेषताओं को हम निम्नलिखित आठ विभागों में विभक्त कर सकते हैं—

१. प्रेम का अभिन्न पुट
२. अश्लील शृंगार का अभाव
३. मानव जीवन की मूल प्रवृत्तियों से निरन्तर साहचर्य
४. समृद्धि और मंगल कामना की भावना
५. संयोग में अन्त।
६. रहस्य, रोमांच एवं अलौकिकता की मात्रा की प्रधानता।
७. उत्सुकता की प्रबल भावना
८. वर्णन की स्वाभाविकता

इन लोक-कथाओं में प्रेम का अभिन्न पुट पाया जाता है। गृहस्थ जीवन से सम्बन्ध रखनेवाली इन कहानियों में प्रेम का वर्णन होना स्वाभाविक है। इन कथाओं में कहीं तो भाई और बहन का विशुद्ध प्रेम पाया जाता है तो कहीं माता का पुत्र के प्रति अकृत्रिम वात्सल्य प्रेम। अनेक कहानियों में पति-पत्नी के पारस्परिक प्रेम का वर्णन पाया जाता है। जिस प्रकार माता अपने प्यारे पुत्र को हृदय हृदय से अधिक प्यार करती है, गरीबी में अपने दुःख के दिनों को बिताते हुए भी अपने लाडिले लाल को कष्ट नहीं होते देती और बालक के बड़े हो जाने पर उसे अपनी आँखों से ओझल नहीं करना चाहती, आदि अनेक प्रकार के सुन्दर चित्र इन कहानियों में देखने को मिलते हैं। पुत्रोत्पत्ति की इच्छा माताओं के हृदय में कितनी उत्कट होती है इसका उदाहरण हमें 'चील्हो और सियारो' की कथा में मिलता है। किस प्रकार माता अपने पुत्र की मंगल कामना करती है इसका पता हमें जीवित्पुत्रिका व्रत की कथा से चलता है। इस व्रत के दिन स्त्रियाँ अन्न तो क्या जल भी ग्रहण नहीं करतीं और ईश्वर से अपने पुत्र के स्वास्थ्य की कामना करती हैं।

पति-पत्नी के आदर्श तथा निःस्वार्थ प्रेम के अगणित प्रसंग इन गीतों में पाये जाते हैं। पति-परायण स्त्री पति-सेवा को ही अपना धर्म समझती और पति चाहे जिस किसी भी दशा में हो उसकी आज्ञा का पालन ही अपने जीवन का उद्देश्य मानती हैं। इन कथाओं में कहीं-कहीं गृह-कलह भी दिखाई पड़ता है परन्तु उसमें भी प्रेम का रंग झलकता दीख पड़ता है।

**अश्लीलता का अभाव**

आधुनिक कहानियों में अश्लीलता का जो नग्न-नृत्य दिखाई पड़ता है उसकी विशेष विवेचना करने की आवश्यकता नहीं। 'माया' और 'मनोहर कहानियाँ' के पृष्ठ इस शृंगारिक अश्लील मनोवृत्ति के प्रत्यक्ष प्रमाण हैं। परन्तु प्राचीन लोक-कहानियों में अश्लीलता का नितान्त अभाव पाया जाता है। कुत्सित प्रेम का जो, आधुनिक कहानियों की आधार शिला है, दर्शन भी इन

कथाओं में नहीं मिलता। इनका प्रेम गंगाजल की भाँति शुद्ध और निर्मल है। यही कारण है प्रेमात्मक इन कथाओं को बालकों के भी समक्ष कहते हुए तनिक भी लज्जा का अनुभव नहीं होता। परन्तु आधुनिक कहानियों के विषय में ऐसी बात नहीं कही जा सकती।

**मूल प्रवृत्तियों से सम्बन्ध**

इन लोक-कहानियों में मानव की मूल प्रवृत्तियों से निरन्तर साहचर्य स्थापित किया गया है। मानव जीवन की मूल प्रवृत्तियों से हमारा अभिप्राय उन वस्तुओं से है जो सदा से मनुष्य के जीवन का अंगभूत बनी रही हैं। माता-पुत्र, स्त्री-पुरुष और भाई-बहन में प्रेम, सुख एवं मंगल की कामना, दुःख का अनुभव, कौतूहल की शान्ति, उत्साह, वीरता एवं लोकसंग्रह का भाव, निर्बलों की रक्षा और दीनों के दुःख की निवृत्ति आदि ऐसे विषय हैं जो मानव सृष्टि के प्रारम्भ से चलते आ रहे हैं। ये मनुष्य की ऐसी मौलिक प्रवृत्तियाँ हैं जो सदा से बनी रही हैं और बनी रहेंगी। इन्हीं मूल प्रवृत्तियों का वर्णन इन कहानियों में पाया जाता है। आजकल की अनेक कहानियाँ किसी क्षणिक घटना को लक्षित कर लिखी जाती हैं, अतएव उनका प्रभाव स्थायी नहीं होता। उस घटना के पुरानी पड़ जाने पर उनका प्रभाव नष्ट हो जा जाता है और पाठकों को उसमें आनन्द नहीं आता परन्तु लोक कहानियाँ किसी वर्तमान घटना विशेष अथवा किसी पात्र विशेष को लेकर नहीं लिखी गई हैं। ये जीवन की मौलिक प्रवृत्तियों प्रेम, करुणा, हर्ष, शोक, दुःख, विषाद आदि को लेकर लिखी गई हैं। इनमें जिन पात्रों का वर्णन हुआ है वे किसी व्यक्ति विशेष के प्रतिनिधि नहीं बल्कि शाश्वतिका सत्य के प्रतीक हैं। मानिकचन्द की कथा ऐसी ही है। मानिकचन्द भाग्य की परिवर्तनशीलता का प्रतीक है जिसकी जिन्दगी में अनेक उलट-फेर पाये जाते हैं। इसी प्रकार 'लछटकही की कथा' पति-पत्नी के आदर्श एवं स्थायी प्रेम का प्रतीक है जिसमें जरा, कुरूपता, दुःख और आपत्तियों के आने पर भी कभी विकार नहीं उत्पन्न होता। 'तिरिया चरित्तर' शीर्षक कहानी स्त्रियों के कुटिल एवं अगम्य चरित्र की प्रतिनिधि रूप है जिसके विषय में संस्कृत के किसी कवि ने बड़े अनुभव पूर्ण शब्दों में कहा है—

"स्त्रीणां चरित्रं पुरुषस्य भाग्यं,
दैवो न जानाति कुतो मनुष्यः"

गोस्वामी तुलसीदास ने कुछ इन्हीं शब्दों से मिलते-जुलते शब्दों में अपना यही मत व्यक्त किया है—

"नारि चरित्र अति अगम अगाधू"

"तिरिया चरित्तर" संसार में संभवतः स्त्रियों की सृष्टि के साथ ही उत्पन्न हुआ था जिसका प्रत्यक्ष रूप हम मन्थरा के रूप में पाते हैं। तब से आज तक मन्थरा की परम्परा बन्द नहीं हुई है और इस "तिरिया चरित्तर" नामक कहानी में मन्थरा की माया का रूप हमें देखने को मिलता है। सांराश यह है कि इन कहानियों का वर्ण्य विषय क्षणिक घटना नहीं बल्कि स्थायी मानवीय प्रवृत्तियाँ हैं जो सदा से रही हैं और रहेंगी।

इन लोक-कथाओं की विशेषता मंगल कामना की भावना है। समाज में सुख और समृद्धि का विस्तार हो, सभी लोग सुख-पूर्वक आपस में रहें, कोई दुःखी और विपन्न न रहे, यही इन कहानियों का लक्ष्य है। आजकल की अनेक कहानियों की भाँति समाज में विशृंखलता का प्रचार करना या अनाचार का फैलाना एवं दुःख और दरिद्रता की कल्पित करुण कहानी सुनाकर भारतीय समाज को दुःखी एवं उच्छृङ्खल बनाना इन कहानियों का ध्येय कदापि नहीं रहा है। उपर्युक्त कथन का यह आशय नहीं कि समाज की दरिद्रता और दुःख का वर्णन इन कहानियों में नहीं है। ये चित्र हैं अवश्य परन्तु उनका चित्रण कर समाज को सुखी और समृद्ध बनाना ही इन कथाओं का लक्ष्य है।

**मंगल कामना की भावना**

उक्त उद्देश्य के अनुसार इन कहानियों का अन्त सदा संयोग में पाया जाता है। जिस प्रकार संस्कृत नाटक वियोगान्त नहीं होते उसी प्रकार इन कहानियों का भी वियोग में अन्त नहीं होता। इन कहानियों के पात्रों को भी दुःख और विपत्तियों का सामना करना पड़ा है, वे भी दरिद्रता एवं घोर कष्ट के पात्र बने हैं, परन्तु उनके जीवन का अवसान सदा सुख में ही हुआ है। 'मानिकचन्द की कथा' में मानिकचन्द ने अपने जीवन में घोर दुःखों का सहन किया। उसने भाड़ भी झोंका, एवं नाना प्रकार की विपत्तियों को झेला परन्तु उसका अवसान सुखदायी हुआ। अन्त में वह राजा की लड़की से विवाह कर सुख के दिन बिताने लगा। 'लछटकही' की कथा भी इसी प्रकार की है। वह जीवन भर कष्ट झेल कर अन्त में सुख पाती है। इसीलिये इन कहाहियों का 'भरत-वाक्य' सदा यह पाया जाता है—

**संयोग में अन्त**

"भगवान् जइसे'''अमुक आदमी के दिनवा लवटवलें
ओसही सबके दिनवा लवटावसु"

इससे अधिक मंगल कामना और क्या हो सकती है।

लोक-कथाओं में अलौकिकता का अंश प्रचुर मात्रा में पाया जाता है। कुछ कहानियों में रहस्य, रोमांच, भूत, पिशाच, प्रेत, दानव आदि से सम्बन्ध रखनी वाली बातों का वर्णन अधिक होता है। ऐसी कथाओं को अंग्रेजी में 'सुपर-नेचुरल टेल्स' कहते हैं, जिन्हें हिन्दी में अद्‌भुत कहानियाँ कह सकते हैं। इन कहानियों को सुनने में रोचकता बनी रहती है। इन कथाओं का लक्ष्य श्रोताओं में उत्सुकता को बनाये रखना और उन्हें अद्‌भुत रस का आस्वादन कराना है। राक्षस, पिशाच, भूत, दूत, बूड़ा, चुड़ैल आदि की कहानियाँ इस श्रेणी के अन्तर्गत हैं। राजाओं और वीरों के अलौकिक पराक्रम की कहानियाँ भी इसी कोटि में आती हैं। चन्द्रभानु राजा[1] की कहानी इसका उदाहरण है जिसके सात लड़कों ने विभिन्न देशों में जाकर वीरता के अद्‌भुत कार्यों का सम्पादन किया था। भोजपुरी में इस श्रेणी की कहानियाँ बहुत अधिक नहीं हैं।

**अलौकिकता की प्रधानता**

---

१. लेखक का निजी संग्रह पृ०६०.

